कृष्णदास संस्कृत सीरीज
१२६

श्रीविष्णुशर्मविरचितम्

# पञ्चतन्त्रम्

'ज्योत्स्ना-'मृदुला' संस्कृत-हिन्दीटीकोपेतम्

सम्पादक एवं व्याख्याकार
डॉ० सुधाकर मालवीय
एम०ए०, पीएच्०डी०, साहित्याचार्य
संस्कृत-विभाग, कला-संकाय
काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी




कृष्णदास अकादमी, वाराणसी-२२१००१
१९९३

प्रकाशक : कृष्णदास अकादमी, वाराणसी
मुद्रक : चौखम्बा प्रेस, वाराणसी
संस्करण : प्रथम, वि० सं० २०४७
मूल्य :






पो० बा० नं० १११८
चौक, (चित्रा सिनेमा बिल्डिंग), वाराणसी-२२१००१ (भारत)
फोन : ५२३५८

अपरञ्च प्राप्तिस्थानम्
चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस
के० ३७/९९, गोपाल मन्दिर लेन
पो० बा० १००८, वाराणसी-२२१००१ (भारत)
फोन : ३३३४५८

KRISHNADAS SANSKRIT SERIES
126

# PANCATANTRA

OF

VISHNU SHARMA

With Jyotsana Sanskrit & Mridula
Hindi Commentaries

Edited & Translated by

**Dr. SUDHAKAR MALAVIYA**

M.A., Ph. D., Sahityacarya
Department of Sanskrit, Arts Faculty
Banaras Hindu University, Varanasi




KRISHNADAS ACADEMY

VARANASI - 221001

1993

# अवतरणिका

राधेव सरसा यस्य गुणालङ्कारशालिनी ।
विना कृष्णं न पुष्णाति रतिं वाग्वरवर्णिनी ।।

अथ विष्णुगुप्तापरनामधेयो धीरधिषणः 'कौटिल्यः', मौर्यवंशावतंसं नृपमणिं चन्द्रगुप्तं सरित्पतिप्रतीकाशां दण्डनीतिं सुखम् अवबोधयितुम् एव षड्भिः सहस्रेण श्लोकैः सङ्क्षिप्य सारभूतमेकं, नीतिशास्त्रं विरचितवान् । ततस्तस्यैव अन्तेवासी कामन्दकेनापि 'नीतिसार' नामकमपरमेकं नीतिशास्त्रं रचितवान् । गते चेत्थं बहुतिथे काले क्रमादेतदाचार्यपरम्परया अधीतिबोधाऽऽचरणप्रचारणादिदोषेण दुर्बोधत्वं विषमत्वञ्च नीतम् । अतः धीमान् लोकाचारसुचारुविचारचतुरः पं० विष्णुशर्ममहोदयः अतिकठोरं शास्त्रमेतदतिसरलं सुगमञ्च संविधातुं मृगविहङ्गमादिकथामिषेण सुकुमारधियां पृथुकानां चेतांसि समाकृष्य अध्यापयितुञ्च पञ्चभिस्तन्त्रैर्नियन्त्रितं प्रत्यग्रमिमं नयग्रन्थं विरचितवान् । एतद्ग्रन्थप्रस्तावनायाम् आलोक्यते यत्, 'विष्णुशर्मनामा कश्चिन्नयचणः नियतमुन्मार्गगामिनामविदुषां राजतनायानां सरलेनैवोपायेन विपश्चिन्मतसत्पथेषु प्रवर्त्तनाय ग्रन्थमिमं रचयामास' इति ।

काव्यमेतत् पारसीक-ग्रामीय-आरबीय-सिरियकभाषासु तत्प्रवीणविद्वद्भिश्चानूदितम् । तत्र चारबीयानुवादस्य नाम 'कालीलदीमना' सिरियकानुवादस्य च "कालीलग् दमनग" इति । दृष्ट्वैतद् विद्वत्प्रवर मैकडानलमहोदयोऽनुमन्यते यत्, द्वे अपि एते नामनी नूनं "करटकदमनकयोरपभ्रंशभूते; अन्यदप्याह यत्, पञ्चभ्योऽप्यधिकानि अत्र तन्त्राण्यासन् । अतोऽस्येत्थमेवाभिधानमजनि । संस्कृत-मूलग्रन्थस्तु विलुप्तः । तस्य तु किन्नामासीत्, कोऽवास्य रचयितेति कैरपि न ज्ञायते ।

किञ्चात्र विभिन्नमतानां बहुधा विवादे प्रचरत्यपि—

'सकलार्थशास्त्रसारं जगति समालोक्य विष्णुशर्मेदम् ।
तन्त्रैः पञ्चभिरेतच्चकार सुमनोहरं शास्त्रम् ।।

इति ग्रन्थादौ ग्रन्थकृत् परिचयदर्शनात् प्राचीनसंवादं संरक्ष्य चास्माभिर्विष्णुशर्मनाम्नैवैतत् प्रचारीकृतम्—इत्यलम् अनल्पजल्पनेनेति ।

काव्यशैली कथासाहित्ये द्विविधा प्रवर्तते—लघुकथासु श्लोकबद्ध-कथासु च। प्रायः सर्वत्र मनोरमा सरलभाषा वैदर्भीरीतिमनुसरन्ती दृश्यते। किन्तु महाकथासु, आख्यायिकासु वा भाषा प्रायः समासबहुला अलङ्कार-भाराक्रान्ता च दृश्यते। पञ्चतन्त्रस्य भाषा सुबोध्या अथ च सुगम्या एव। एवं संस्कृतभाषायां लघुकथानां सुप्रसिद्धसकलनं पञ्चतन्त्रे विद्यते। तत्र कथानां पञ्चशृङ्खलाः—(१) मित्रभेदः, (२)मित्रसम्प्राप्तिः, (३) काको-लूकीयः, (४) लब्धप्रणाशः, (५) अपरीक्षितकारकश्च। मित्रभेदतन्त्रे मित्राणां परस्परभेदेन कार्यं साध्यते दुर्वृत्तिभिः जनैः—इति निदर्शितम्। मित्रसम्प्राप्तितन्त्रे सद्वृत्तानां कार्यसाधनं सन्मित्राणां साहाय्येन भवतीति सम्पादितम्। काकोलूकीये तन्त्रे—'शत्रोर्विश्वासो न कर्तव्यः' इति प्रदर्शितम्। लब्धप्रणाशतन्त्रे—विपत्तिकाले 'प्रत्युत्पन्नबुद्ध्या कार्यं सिद्ध-यति' इति बोधितम्। अपरीक्षितकारके पञ्चमतन्त्रे 'परीक्षणं विना कृतं कार्यं साफल्यं न विदधाति' इति प्रतिपादितम्।

इत्थं वर्ण्यविषयः सर्वासु स्थितिषु सिद्धिप्राप्तये समाहृत इति लेखकेन पं० विष्णुशर्मणा प्रोक्तम्—

अधीते य इदं नित्यं नीतिशास्त्रं शृणोति च।
न पराभवमाप्नोति शक्रादपि कदाचन॥

— इति शम् —

वासन्ती नवरात्रिः
२४.३.१९९३

विदुषां वशंवदः
सुधाकरमालवीयः

——०——

राजकुमार को ऐसा चौंका दिया कि वह ज्वराक्रान्त हो गया और अपने द्वारा सुनी गई बोली की सत्यता ज्ञात होने पर उसने मृग को जब मुक्त कर दिया, तभी वह ठीक हुआ। मृग को उसके साथी छुड़ा लेते हैं, परन्तु शिकारी के आगमन से कछुआ घबड़ा जाता है और बहाना करके मृतक रूप में पड़ जाने वाला मृग एक चातुर्य पूर्ण कपट द्वारा, उसको छुड़ाता है।

इस तन्त्र में मित्रों की सम्प्राप्ति से ही आपत्तियों से छुटकारा मिला। अत: इसकी अन्वर्थ संज्ञा दो गई है। इसी प्रकार मित्र की महिमा बताकर तन्त्र का अन्त हो जाता है–

जो मनुष्य इस संसार में मित्र बनाता है और उसके साथ कपट का व्यवहार नहीं करता है वह कभी भी शत्रुओं से पराजित नहीं किया जा सकता (पृ० ४३४)।

तीसरा तन्त्र **काकोलूकीयम्** है; जिसमें युद्ध एवं सन्धि का वर्णन किया गया है कि किस प्रकार उलूकों की गुहा कौओं द्वारा जला दी गई। युद्ध का आरम्भ मात्र वाणी के एक दोष से होता है और इस प्रसंग में ब्याघ्र की खाल ओढ़े हुए एक गधे की कथा कही गई है; जिसने रेंककर अपने प्राण गँवाए। तब पक्षियों द्वारा राजा चुनने की एक दूसरी कथा कही जाता है। कौआ उलूक को भयावह बताकर उसके राजा चुने जाने के विरूद्ध आपत्ति करता है और उसे दर्पोक्ति के उपयोग का उदाहरण देने के लिए कौआ तीसरी कथा कहता है कि एक चतुर खरगोश ने बहाना बनाया कि उसे उसके स्वामी चन्द्रमा की ओर से, जिस चन्द्रमण्डल में हमें खरगोश बैठा हुआ दिखता है, एक आज्ञा प्राप्त हुई है। इस प्रकार दल के साथ एक झील के चारों ओर के जानवरों का नाश करने वाले एक हाथी को डरा कर भगा दिया। तदनन्तर वह उलूक की नीचता की निन्दा करता है और चौथी कहानी द्वारा एक दधिकर्ण नामक बिल्ली से न्याय करवाने के लिए आए एक मूर्ख खरगोश और तीतल के खा लिए जाने का उदाहरण देकर, न्यायकर्त्ता के रूप में एक नीच राजा से क्या भय है—यह बताया गया है।

अब पक्षियों को फुसलाया जाता है कि वे उल्लू का साथ छोड़ दे और अकेला उल्लू कौओं से बदला लेने का प्रण करता है। पाँचवीं कथा में यह दिखाया गया है कि धोखा देकर किस प्रकार जीत सकते हैं; जैसे बलिकर्म के लिए छाग को ले जाते हुए एक ब्राह्मण को ठगों ने यह विश्वास दिलाकर कि एक अपवित्र कुत्ते को क्यों ले जा रहा है, उसने छाग को ठग लिया।

कौआ मन्त्री उल्लूओं के सम्मुख एक शरणागत के रूप में उपस्थित होने की युक्ति सोचता है, जिस राजा-कौए को अच्छी सलाह न देने के कारण निकाल दिया गया

है, उसका मित्र भाव से स्वागत किए जाने की बात को दो दृष्टान्तों से बताकर ठीक ठहराया जाता है। पाँचवीं कथा चींटी और साँप की है। जिसमें वहुतों से विरोध न करने की सलाह दी गई है।

छठी कहानी ब्राह्मण और सर्प की है जिसमें यह दर्शाया गया है कि जो प्रीति खण्डित होकर जोड़ी जाती है, वह स्नेह प्रकट करने पर भी नहीं बढ़ती है। ७वीं कथा स्वर्ण हंस तथा ८वीं कथा शत्रु को पूजा करने वाले कपोत और लुब्धक की है।

नवीं कथा में यह बतलाया गया है कि एक वृद्ध पुरुष ने एक चोर का भी दयापूर्ण स्वागत किया, जिसके घर में घुस आने पर डरी हुई उसकी पत्नी ने वृद्ध को कस कर आलिङ्गित कर लिया था।

दसवीं 'ब्राह्मणचोरपिशाच-कथा' शत्रुओं में भेद करने के लाभ की प्रशंसा करती है। एक ब्राह्मण को उठाकर ले जाने के लिए आए हुए पिशाच तथा उसकी गौओं को चुराने की इच्छा करने वाले चोर में, दुष्कर्म पहले कौन करे? पर झगड़ा होने लगा तो ब्राह्मण जग गया और पिशाच को उसने मन्त्र बल से भगा दिया और चोर को डण्डे से।

ग्यारहवीं वल्मीकोदरस्थ साँप की है तथा बारहवीं कथा में केवल रक्ताक्ष उलूक ही अपने मूढ राजा को मूर्ख बढ़ई की कथा द्वारा चेतावनी देता है जिसने अपनी पत्नी के कहने में आकर कि वह किसी भी प्रकार उसका अनिष्ट नहीं होने देगी, अपनी पत्नी द्वारा किए जाते हुए अपमान को स्वीकार किया।

रक्ताक्ष उस चालबाज कौए के इस कथन की कि वह अपने को जलाकर उल्लू के रूप में पुनर्जन्म लेना चाहता है, भीगरी सत्यता को समझकर तेरहवीं कथा से यह सिद्ध करना चाहता है कि स्वभाव में इस प्रकार का परिवर्त्तन सम्भव नहीं है। एक तपस्वी ने एक चुहिया को मरने से बचाकर उसे एक युवती बना दिया। जब वह विवाह के उपयुक्त हो गई तो उसने उसके लिए उपयुक्त पति की खोज की। मेघ के बलशाली होने के कारण सूर्य ने विवाह का प्रस्ताव अस्वीकार कर दिया। मेघ ने वायु से, वायु ने पर्वत से और पर्वत ने चूहे से अपनी हीनता स्वीकार की। अतः तपस्वी ने उस युवती को पुनः चुहिया में परिवर्तित कर दिया। १४वीं कथा स्वर्णविष्ठा वाले पक्षी की है और १५वीं कथा बिल की वाणी की है।

परन्तु उलूक राजा ने अपने शत्रु को दुर्ग में प्रवेश के लिए हठ किया और इसका बदला अग्नि द्वारा अपने घर का नाश होने के रूप में मिला। कौआ राजा

अपने मन्त्री को बहुत पुरस्कार देता है और उसके यह पूछने पर कि वह अपने शत्रुओं के साथ मिलना-जुलना किस प्रकार सह सका, उसका मन्त्री उसे उस साँप की (सोलहवीं) कहानी बतलाता है जिसने मेढकों के सामने यह बात बताई कि उसे एक ब्राह्मण द्वारा मेढकों का वाहन बनने का शाप मिला है। मेढकों के राजा को उस पर सवार होना अच्छा लगता है और वह खाने की कमी के कारण साँप की चाल को कमजोरी के कारण धीमा पड़ता देखकर वह अन्य मेढ़कों के बच्चों को खाने की अनुमति दे देता है, और वह साँप यह काम इतने उत्साहपूर्वक ढंग से करता है कि कुछ दिनों में सबको ही निगल जाता है।

सर्प के कथा के मध्य ही घृत से अन्धे हुए ब्राह्मण की (सत्रहवीं) कपट कथा है (पृ० ५९९) और विभिन्न नीति श्लोकों के बाद यह तन्त्र समाप्त हो जाता है।

चौथा तन्त्र वानर एवं मगर की कथा द्वारा **लब्धप्रणाश** का उदाहरण प्रस्तुत करता है। उन दोनों को इतनी मैत्री के साथ रहता देखकर मगर की पत्नी को इतनी अधिक ईर्ष्या हुई कि बीमार पड़ने का बहाना करके उसने अपने प्रतिद्वन्द्वी वानर का हृदय पाने की इच्छा व्यक्त की। अत्यन्त दुःखी होने पर भी मगर ने वानर को अपने घर आने के लिए फुसलाया, परन्तु वानर को उसकी कपट योजना रास्ते में ही ज्ञात हो गई और उसने यह कहकर अपनी प्रत्युत्पन्नमतित्व के कारण रक्षा की कि उसका हृदय तो जामुन के पेड़ पर हीं रखा है। अतः जब मगर उसे पाने के लिए जामुन के पेड़ तक जाता है तब वानर उछल कर छलांग लगाते हुए पेड़ पर चढ़ जाता है और इस प्रकार विनाश जो प्राप्त था उससे वह बच निकला।

मगर उससे पुनः मित्रता करना चाहता है, परन्तु वानर इस सन्दर्भ में मेढकों के राजा गङ्गदत्त की (प्रथम) कथा सुनाता है। गङ्गदत्त एक प्रियदर्शन नामक सर्प को कूप में ले गया। जहाँ वह उसके सभी सम्बन्धियों को खा जाता है। किसी तरह मेढक ढेकी के सहारे कूप से बाहर आ जाता है और गोह से कहलवाता है कि जाकर सर्प से कहो कि गङ्गदत्त पुनः आने वाला नहीं। फिर वानर उससे कहता है कि वह पुनः आने वाले गधे के समान थोड़े ही है। दूसरी कहानी एक रुग्ण सिंह की है जो एक का हृदय तथा कान चाहता था। एक सियार एक गधे को उस सिंह के पास फुसलाकर लाता है कि वह गधी के पास उसे ले जा रहा है। सिंह उस पर जल्दी झपट पड़ता है और गधा भाग निकलता है। परन्तु सियार उसे बहकाकर पुनः ले आता है और गधा मारा जाता है। उधर सिंह उस औषधि को खाने के पूर्व विधिवत् अनुष्ठान करने के लिए जाता है और सियार गधे के हृदय और कान को खा जाता है और सिंह के पूछने पर यह कहता है

कि गधे के पास तो हृदय और कान थे ही नहीं, नहीं तो वह वापस क्यों लौट आता ?

तीसरी कथा कपट करने वाले, किन्तु सच बोलकर उसे नष्ट कर देने वाले कुम्भकार की है। कुम्भकार-कथा में ही एक अवान्तर कथा। सिंह-दम्पति द्वारा पोषित शृगाल-पुत्र की चौथी कथा है जिसमें कुलगत संस्कार की बात कही गयी है। पाँचवीं कथा में वानर स्त्री पर विश्वास न करने की सलाह देता है। छठी कथा नन्द और वररुचि की है जिसमें वानर यह कहता है कि स्त्री के कहने पर लोग क्या-क्या नहीं करते। सातवीं कथा में कम बोलने की सलाह है जिसमें बाघ के चमड़े को ओढ़कर रात में खेत चरने वाले गधे की कथा है। आठवीं कथा छिनार स्त्री और शृगाली की है जिसमें स्त्रीस्वाभाव के वशीभूत मूर्ख पुरुष की कथा है। नवीं कथा घण्टाधारी ऊँट की है जिसमें यह शिक्षा दी गई है कि जो पुरुष प्रमत्तता और मूर्खता के कारण सज्जनों के बताए गए मार्ग पर नहीं चलता है वह नष्ट हो जाता है। दसवीं कथा महाचतुरक शृगाल की है जिसमें यह शिक्षा दी गई है कि श्रेष्ठ पुरुष को नम्रता से, बलवान् को भेद से और नीच को कुछ देकर वश में कर लेना चाहिए। ग्यारहवीं कथा चित्राङ्ग नामक कुत्ते की है जिसमें यह बताया गया है कि अपनी ही जाति वालों से भय की सम्भावना होती है। अन्त में पुरुषार्थ से प्राप्त लक्ष्मी की महत्ता बताकर यह तन्त्र पूर्ण हो जाता है।

पाँचवा तन्त्र **अपरीक्षितकारक** है जो बिना विचारे कार्य करने के प्रति सावधान करता है। इसमें एक ब्राह्मण अपने होने वाले पुत्र का स्वप्न देख रहा है। उसकी पत्नी सोमशर्मा के पिता की बात का उल्लेख करके उसे दिवा स्वप्नों के प्रति सावधान करती है। एक ब्राह्मण, जिसने स्वप्न देखा कि वह बकरियाँ खरीदने के लिए बीस रुपयों में अपना भूसी निकाला हुआ अन्न ( सत्तू ) बेच देगा। उसके पास पाँच सालों में सौ गायों को खरीदने लायक बकरियों का झुण्ड हो जायेगा और इस प्रकार पुत्र उत्पन्न होने तक वह धनवान् हो जायगा, बच्चा घर आएगा और उसकी माँ कामकाज में लगी होने के कारण उसकी उपेक्षा कर देगी, जिस पर उसका वीर पिता अपनी पत्नी को पीटेगा। स्वप्न में उसने यही काम किया और एक ही प्रहार में सत्तू का घट टूट जाने से अभीष्ट समृद्धि की सारी आशा को ही नष्ट कर दिया। उस ब्राह्मण को, वस्तुतः एक पुत्र उत्पन्न होता है और पत्नी अपने पास किसी दासी के न होने के कारण स्नान के लिए जाने पर बच्चे को अपने पति की देख-रेख में छोड़ जाती है। रानी की ओर से बुलावा आता है और ब्राह्मण अपने पालतू नेवले को बच्चे की रक्षा के लिए छोड़कर राजमहल चला जाता है। वापस

## लब्धप्रणाशनाम चतुर्थतन्त्रस्य कथा-सूची



## अपरीक्षितकारकनाम पञ्चमतन्त्रस्य कथा-सूची



---*---

उत्साहसम्पन्नमदीर्घसूत्रं
क्रियाविधिज्ञं व्यसनेष्वसक्तम् ।
शूरं कृतज्ञं दृढसौहृदं च
लक्ष्मीः स्वयं मार्गति वासहेतोः ।। (पृ० ३८७)

उत्साह से परिपूर्ण, किसी कार्य में देरी न करने वाले, क्रिया विधि को जानने वाले, दुर्व्यसनों से अलग रहने वाले, शौर्यगुण से सम्पन्न, दूसरे के उपकार को मानने वाले, तथा अत्यन्त स्थिर मित्रता करने वाले पुरुषों को लक्ष्मी अपना निवास स्थान बानने के लिए स्वयं खोज लेती है ।

कृष्णदास संस्कृत सीरीज

१२६

श्रीविष्णुशर्मविरचितम्

# पञ्चतन्त्रम्

## [मित्रभेदः]

'ज्योत्स्ना' 'मृदुला' संस्कृतहिन्दीटीकोपेतम्

सम्पादक एवं व्याख्याकार

डॉ० सुधाकर मालवीय

एम०ए०, पीएच्०डी०, साहित्याचार्य

संस्कृत विभाग, कला संकाय

काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी




कृष्णदास अकादमी, वाराणसी-२२१००१

१९९०

KRISHNADAS SANSKRIT SERIES
126

# PANCATANTRA

## ( *MITRABHEDA* )

OF

SRI VISHNU SHARMA

With Jyotsna & Mridula Sanskrit
& Hindi Commentaries

Edited & Translated by

**Dr. SUDHAKAR MALAVIYA**

M.A., Ph. D., Sahityacarya
Department of Sanskrit, Arts Faculty
Banaras Hindu Universiry, Varanasi




KRISHNADAS ACADEMY

VARANASI – 221001

1990

# भूमिका

पञ्चतन्त्र संस्कृत पशु-कथा का एक महान् ग्रन्थ है। इसके रचयिता पं० विष्णु शर्मा हैं। यह ग्रन्थ विश्व की पशु-कथा की परम्परा में भारत की एक महान् देन है। इसमें सरल भाषा में अनेक पशु-कथाएँ वर्णित हैं, जिनमें नीति के माध्यम से जीवन की विविध समस्याओं का सुगम समाधान प्रस्तुत किया गया है। ये कथाएँ मूलतः गद्य में हैं किन्तु बीच-बीच में प्रचुर मात्रा में पद्यों का भी समावेश कर विषय को अधिक परिष्कृत एवं स्पष्ट कर दिया गया है।

पञ्चतन्त्र की कहानियाँ नितान्त प्राचीन हैं। इसके विभिन्न प्रान्तों में विभिन्न संस्करण हुए हैं। डा० हर्टेल ने सर्वप्रथम पञ्चतन्त्र का सम्पादन कर हार्वर्ड ओरियण्टल सीरीज सख्या तेरह में इसे प्रकाशित कराया था। इसका सर्वाधिक प्राचीन संस्करण 'तन्त्राख्यायिका' के नाम से विख्यात है और इसका मूल स्थान कश्मीर है। प्रसिद्ध जर्मन विद्वान् डा० हर्टेल ने अत्यन्त श्रम के साथ इसके प्रामाणिक संस्करण को खोज निकाला था। उनके अनुसार 'तन्त्राख्यायिका' या 'तन्त्राख्यान' ही पञ्चतन्त्र का मूल रूप है। इसमें कथा का रूप भी संक्षिप्त है तथा नीतिमय पद्यों के रूप में समावेशित पद्यात्मक उद्धरण भी कम हैं।

पञ्चतन्त्र का रचना काल अनिश्चित है। किन्तु इसका प्राचीन रूप डा० हर्टेल के अनुसार दूसरी शती का है। इसका प्रथम पहलवी अनुवाद छठी शती में हुआ था। डा० हर्टेल ने पचास भाषाओं में इसके दो सौ अनुवादों का उल्लेख किया है। पञ्चतन्त्र का सर्वप्रथम परिष्कार एवं परिबृंहण प्रसिद्ध जैन विद्वान् पूर्णभद्र सूरि ने सं०-१२५५ में किया था[१]। आजकल का उपलब्ध संस्करण इसी पर आधृत है।

पञ्चतन्त्र में पाँच तन्त्र या विभाग हैं—१. मित्रभेद, २. मित्रसम्प्राप्ति, ३. काकोलूकीयम् (या सन्धिविग्रह), ४. लब्ध प्रणाश, एवं ५. अपरीक्षितकारकम्। इसके प्रत्येक तन्त्र में एक मुख्य कथा

---

१. प्रत्यक्षरं प्रतिपदं प्रतिवाक्यं प्रतिश्लोकम्।
श्रीपूर्णभद्रसूरिर्विशोधयामास शास्त्रमिदम्॥

होती है और उस मुख्य कथा को पुष्ट करने के लिए अनेक गौड़ कथाएँ या अवान्तर कथाएँ गुम्फित होती हैं।

**प्रथम तन्त्र मित्रभेद** की अङ्गी कथा के पूर्व दक्षिण में महिलारोप्य के राजा अमरशक्ति की कथा दी गई है। उन्हें इस बात का दुःख है कि उनके पुत्र मन्दबुद्धि हैं और वे किसी प्रकार की शिक्षा ग्रहण करने में असमर्थ हैं। वे विष्णुशर्मा नामक महापण्डित को अपने पुत्रों को सौंप देते हैं और उन्हें छह मास के भीतर आख्यायिकाओं के माध्यम से शिक्षित करने का कार्य सम्पन्न करने में सफल होते हैं। यही कथामुख है।

मित्रभेद नामक भाग की अङ्गी कथा में एक दुष्ट सियार द्वारा पिङ्गलक नामक सिंह के साथ संजीवक नामक बैल की शत्रुता (—भेद) उत्पन्न कराने का वर्णन है। इसी संजीवक को सिंह ने आपत्ति से बचाया था और अपने दो मन्त्रियों करटक और दमनक के विरोध करने पर भी उसे पहले अपना मित्र बना लिया था। **द्वितीय तन्त्र** का नाम **मित्र-सम्प्राप्ति** है। इसमे कपोतराज चित्रग्रीव की कथा है। इसमें मुख्य रूप से मित्र की प्राप्ति करा दी जाती है। **तृतीय तन्त्र** का नाम **काकोलूकीयम्** या सन्धिविग्रह है। इसमें युद्ध एवं सन्धि का वर्णन है। इसमें उलूकों की गुफा को कौओं द्वारा जला देने की कथा कही गई है। **चतुर्थ तन्त्र** का नाम **लब्धप्रणाश** है। नाश को प्राप्त एक बन्दर तथा ग्राह की कथा इसमें वर्णित है। **पञ्चम तन्त्र 'अपरीक्षितकारक'** नाम का है। इसमें बिना विचारे काम करने वालों को सावधान करने की कथा कही गयी है।

पञ्चतन्त्र की कथा के माध्यम से कवि ने अनेक सिद्धान्त रूप वचनों का प्रतिपादन किया है। इनमें नैतिक, धार्मिक, दार्शनिक एवं राज-नीतिक जीवन के सामान्य नियम अनुस्यूत हो गए हैं। इसकी भाषा अत्यन्त सरल, ललित एव हृदयग्राही है। वाक्य वार्तालाप की शैली में निवद्ध हैं। ये अत्यन्त छोटे छोटे किन्तु प्रभावशाली हैं। यत्र तत्र विशे-षणों एवं कल्पनाओं का समावेश कर इसमें काव्यात्मक प्रवाह प्रकट किया गया है। सभी स्थानों पर व्यवहारकुशल एवं नीतिपटु व्यक्ति का व्यक्तित्व प्रदर्शित है। इसकी भाषा मुहावरेदार तथा विनोदप्रियता को लिए हुए है। जैसे 'छिद्रेष्वनर्था बहुलीभवन्ति' 'अर्धचन्द्रं दत्वा निष्का-सितः' (गरदनिया देकर बाहर निकाल दिया) आदि। कवि ने रामायण, महाभारत तथा नीति के प्राचीन ग्रन्थों से उद्धरण लेकर विचारों को पुष्ट किया है। ज्योतिष ग्रन्थ से भी उदाहरण लिया गया है। कवि की

प्रतिज्ञा है कि छः महीने में ही इसको पढ़ने वाला नीतिशास्त्र का ज्ञाता हो जाएगा।[१] इसकी व्यङ्ग्यात्मकता अत्यन्त चुभने वाली है। कहीं भी वाक्य विन्यास दुरूह नहीं है। अन्ततः पञ्चतन्त्र की अत्यन्त सरल, रोचक एवं सदुपदेशप्रद कथाओं के आधार पर उसमें निहित नीतिवाक्यों का अभ्यास कर लेने पर कोई भी व्यक्ति अपने वैयक्तिक, पारिवारिक, आर्थिक एव सामाजिक जीवन की समस्याओं को भलीभाँति सुलझा सकता है। अनेक महत्त्वपूर्ण सूक्तियों का संग्रह कर समुचित अवसर पर उनका प्रयोग कर लाभ उठा सकता है।

प्रस्तुत संस्करण में हिन्दी के साथ सस्कृत टीका भी दी गयी है। सभी पृष्ठ पर मुख्य कथा और उनके बीच आने वाली अवान्तर कथाओं के शीर्षक लगाए गये हैं जो अद्यावधि किसी भी संस्करण में नहीं थे। आशा है सभी श्लोकों की संस्कृत टीका प्रदर्शित करने वाला यह संस्करण बालकों के लिए अत्यन्त लाभदायक सिद्ध होगा। यहाँ आगे सख्या लगाकर गद्यों की सस्कृत टीका दी गयी है। चौखम्बा विद्याभवन के संस्करण में कई जगहों पर मूल ही छूट गया है। इस संस्करण का यह रूप प्रदान करने में जीवानन्द का संस्करण अत्यन्त लाभदायक रहा है। तदर्थ लेखक उनका ऋणी है। हिन्दी टीका में जो सहायता गुरुकल्प स्वर्गीय प्रद्युम्न पाण्डेय ने की है उसके लिए लेखक श्रद्धावनत है। इस संस्करण को इस रूप में प्रस्तुत करने का सम्पूर्ण श्रेय चौखम्बा संस्कृत सीरीज को ही है।

संस्कृत विभाग
काशी हिन्दू विश्वविद्यालय
१८.१०.१९९०

विद्वद्वशंवदः
सुधाकर मालवीय

---

१. पुनरेतांस्मन् पुत्रान्मासषट्केन यदि नीतिशास्त्रज्ञान्न करोमि, ततः स्वनामत्यागं करोमि (पञ्च० पृ० ८)।

# मित्रभेद
## कथासूची



*जो पृष्ठ संख्या छूट है उसमें मित्रभेद की प्रधान कथा ( पिङ्गलक एवं संजीवक ) पुनः चल पड़ती है।

+ १३—१५ तक की और २०वीं कथा अवान्तर कथा के मध्य अवान्तर कथा है।

॥ श्रीः ॥

# पञ्चतन्त्रम्

## 'ज्योत्स्ना'-'मृदुला' संस्कृत-हिन्दीव्याख्योपेतम्

—— ० ——

### कथामुखम्

ब्रह्मा रुद्रः कुमारो हरिवरुणयमा वह्निरिन्द्रः कुबेर-
श्चन्द्रादित्यौ सरस्वत्युदधियुगनगा वायुरुर्वी भुजङ्गाः ।
सिद्धा नद्योऽश्विनौ श्रीर्दितिरदितिसुता मातरश्चण्डिकाद्या
वेदास्तीर्थानि यज्ञा गण-वसु-मुनयः पान्तु नित्यं ग्रहाश्च ॥१॥

---

* ज्योत्स्ना *

राधिकावल्लभं नत्वा ब्रह्मलीलाकलेवरम् ।
अम्बिकां शारदां चापि वन्दे विघ्नोपशान्तये ॥ १ ॥
टीकामभिनवां रम्यां 'ज्योत्स्नां' च 'मृदुलां' तथा ।
करोति बालबोधाय मालवीयः सुधाकरः ॥ २ ॥

ग्रन्थारम्भे प्रारिप्सित परिसमाप्तिकामो ग्रन्थकृत् विष्णुशर्मा नाम कश्चिद्राजनीतिनिपुणो निर्विघ्नतासिद्ध्यर्थं दुरदृष्टप्रशमनार्थं देवादीन् सङ्कीर्त्य तदाशिषं कामयते—ब्रह्मेति ।

ब्रह्मा हिरण्यगर्भः, रुद्रः शिवः, कुमारः कार्त्तिकेयः, हरिः विष्णुः, वरुणः जलदेवः, यमः शमनः, वह्निः अग्निः, इन्द्रः देवराजः, शक्रः, कुबेरः धनदः, चन्द्रः सोमः, आदित्यः सूर्यः, सरस्वती वाग्देवी, उदधिः समुद्रः, युगानि कृतादीनि ( कृत-त्रेता-द्वापर-कलिनामानि ) नगाः पर्वताः, वायुः पवनः,

---

* मृदुला *

ब्रह्मा (आदि शरीरी), रुद्र (महादेव), षडानन कार्तिकेय, ( शेषशायी भगवान्) विष्णु, (जल के अधिष्ठातृ देवता) वरुण, (दण्डाधिकारी) यम, वह्नि ( अग्निदेव ) इन्द्र, कुबेर ( धनाध्यक्ष ); चन्द्र, सूर्य, सरस्वती, समुद्र; युग ( कृत, त्रेता, द्वापर, कलि ) पर्वत, वायु, पृथ्वी, सर्प, सिद्ध

मनवे वाचस्पतये शुक्राय पराशराय ससुताय।
चाणक्याय च विदुषे नमोऽस्तु नयशास्त्रकर्तृभ्यः ॥ २ ॥

---

उर्वी पृथिवी, भुजङ्गाः पन्नगाः, सिद्धाः देवयोनिविशेषाः, नद्यः सरितः, गङ्गाप्रभृतय इत्यर्थः, अश्विनौ अश्विनीकुमारौ, श्रीः लक्ष्मीः, दितिः कश्यपपत्नी, दैत्यजननी इत्यर्थः, अदितिसुताः देवा इत्यर्थः, चण्डिकाद्याः चण्डीप्रभृतयः, मातरः मातृवर्गाः, वेदाः ऋक्सामयजुरथर्वरूपाश्चत्वारः, तीर्थानि पुण्यक्षेत्राणि काश्यादीनि, यज्ञाः दर्शपौर्णमासादयः, गणाः प्रमथाः, शिवानुचरविशेषाः इत्यर्थः, वसवः अष्टसङ्ख्याकाः गणदेवताः, मुनयः व्यासादयः, महर्षय ग्रहाश्च नवसङ्ख्याकाः रव्यादयश्च, नित्यं सततं, पान्तु रक्षन्तु, अस्मानिति शेषः। स्रग्धरा वृत्तम्—'म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितेयम्'—इति लक्षणात् ॥ १ ॥

साम्प्रतं नीतिशास्त्रकारान् प्रणमति—मनवे इति। मनवे स्वायम्भुवाय, मनुस्मृतिकारायेत्यर्थः वाचस्पतये बृहस्पतये, शुक्राय दैत्याचार्याय, ससुताय सपुत्राय व्याससहितायेत्यर्थः, पराशराय पराशरमुनये, विदुषे पण्डिताय, चाणक्याय च कौटिल्याय च एतेभ्यः, तथा नयशास्त्रकर्तृभ्यः नीतिशास्त्ररचयितृभ्यः, पूर्वोक्तेभ्योऽन्येभ्य इति भावः, नमोऽस्तु प्रणतिरस्तु। आर्या वृत्तं—'यस्या पादे प्रथमे द्वादशमात्रास्तथा तृतीयेऽपि। अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश सार्या ॥' इति लक्षणात् ॥ २ ॥

---

( विशेष देवयोनि ) नदियाँ, अश्विनीकुमार, लक्ष्मी ( विष्णुशक्ति ), दिति ( कश्यप की पत्नी और दैत्यों की माता ), देवता, चण्डी (ब्रह्माणी) आदि माताएँ, वेद ( ऋक्, यजुः, साम, अथर्व ), तीर्थ ( काशी, प्रयागादि ), यज्ञ (सन्ध्यादि पंचमहायज्ञ अथवा दर्शपौर्णमासादि यज्ञ), प्रमथ आदि शिव के गण, आठ वसु (धर, ध्रुव, सोम, विष्णु, अनिल, अनल, प्रत्यूष, प्रभास), मुनि ( व्यासादि अथवा वशिष्ठ आदि सप्त मुनि ) और ( सूर्यादि नव ) ग्रह—ये सभी सर्वदा हमलोगों की रक्षा करें ॥ १ ॥

मनु ( स्वयंभू के पुत्र तथा मनुस्मृति के रचयिता ), बृहस्पति (देवगुरु), शुक्र ( दैत्यगुरु और शुक्रनीति के रचयिता ), पराशर ( पराशर स्मृति के रचयिता ), व्यास तथा चाणक्य ( कौटिल्य अर्थशास्त्र के प्रेणता तथा महान् कूटनीतिज्ञ ) एवं नीतिशास्त्र के अन्य सभी निर्माताओं के प्रति मेरा ( विष्णु शर्मा का ) नमस्कार है ॥ २ ॥

कृता भिक्षाऽनेकैर्वितरति नृपो नोचितमहो
कृषिः क्लिष्टा विद्या गुरुविनयवृत्याऽतिविषमा।
कुसीदाद्दारिद्र्यं परकरगतग्रन्थिशमना-
न्न मन्ये वाणिज्यात्किमपि परमं वर्त्तनमिह ॥ ११ ॥
उपायानां च सर्वेषामुपायः पण्यसंग्रहः।
धनार्थं शस्यते ह्येकस्तदन्यः संशयात्मकः ॥ १२ ॥

---

कृतेति। अनेकैः, जनैरिति शेषः, भिक्षा कृता, किन्तु तेषां भिक्षायां न उन्नतिर्जातेति भावः। नृपः प्रभुः, उचितं वेतनं न वितरति ददाति, तस्मात् राजसेवायां न विशेषलाभ इति भावः, अहो इति खेदे। कृषिः, क्लिष्टा क्लेशदायिनी, तस्मात् कृषिकर्मणः बहुक्लेशसाध्यतया अस्मदशक्यतया च न विशिष्टलाभहेतुरिति भावः। विद्या, गुरुषु विनयवृत्या शिष्टाचार-साध्यत्वेन, अतिविषमा अतिदुर्लभेति भावः। परेषां करगतस्य, धनस्य इति भावः, यः ग्रन्थिः बाधाविशेषः इति यावत्, तस्य शमनात् शान्ति-विधानात् हेतोः कुसीदात् धनव्यवहारात्, अधमर्णे धननियोगादित्यर्थः, अपीति शेषः, दारिद्र्यं, सम्भवतीति शेषः। कुसीदजीविभिः परहस्त-गतस्य धनस्य आदानसमये प्रायशोऽशेषा बाधा प्राप्यते, किमधिकं; धर्माधिकरणसाहाय्यमपि गृह्यते, तथात्वेऽपि फलसिद्धिर्बह्वायासकरीति तस्मात् दारिद्र्यसम्भव इति निष्कर्षः। तस्मात् इह संसारे, वाणिज्यात् परमम् उत्कृष्टं, किमपि वर्त्तनं जीवनोपायः, न वर्त्तते इति शेषः, इत्यहं मन्ये। शिखरिणी वृत्तं,—"रसैरुद्रैश्छिन्ना यमनसभला गः शिखरिणी" इति लक्षणात् ॥ ११ ॥

उपयानामिति।—सर्वेषाम उपायानाम् उपार्जनविधीनां मध्ये, एकः

---

का साधन है। कहा भी गया है—

भिक्षा अनेक व्यक्तियों के यहाँ जाने पर ही प्राप्त की जाती है, सेवा करने पर भी राजा उचित वेतन नहीं देता, कृषिकर्म में अनेक कष्ट उठाने पड़ते हैं, गुरु के प्रति अत्यन्त विनम्र व्यवहार से प्राप्त होने वाली विद्या का मिलना भी बहुत कठिन है, रुपये के लेने से दरिद्रता होती है क्योंकि अपना धन दूसरों के हाथ में रहने से पूँजी चली जाने का भय बना रहता है। इसलिए व्यापार से बढ़कर और किसी भी उपाय को मैं जीवनोपाय का साधन नहीं मानता हूँ ॥ ११ ॥

धन प्राप्ति के समस्त उपायों में विक्रेय वस्तुओं का संग्रह ही धन प्राप्ति

तच्च वाणिज्यं सप्तविधमर्थागमाय[1] स्यात् । तद्यथा-गान्धिकव्यवहारः, निक्षेपप्रवेशः, गोष्ठिककर्म, परिचितग्राहकागमः, मिथ्याक्रयकथनम्, कूटतुलामानम्, देशान्तराद्भाण्डानयनं चेति । उक्तं च—

---

केवलः, पण्यसङ्ग्रहः पण्यानां विक्रेयद्रव्याणां; सङ्ग्रहरूपः उपायः, धनार्थं शस्यते प्रशस्ततमः कीर्त्यते, तत् तस्मात्, पण्यसङ्ग्रहरूपवाणिज्यादित्यर्थः, अन्यः पूर्वोक्तभिक्षादिरूपः उपायः, संशयात्मकः सन्देहसङ्कुलः, फलसिद्धाविति शेषः ॥ १२ ॥

१. अर्थागमाय—धनोपार्ज्जनाय। गान्धिकव्यवहारः—गन्धद्रव्यव्यवसायः । निक्षेपप्रवेशः—मह्यं प्रत्यहम् एतावत् वस्तु देयं, त्वयि प्रभूतमेतत् द्रव्यं निक्षिपामि, इत्यभिधाय निक्षेपिणा व्यवसायिहस्ते यत् बहुकालिकमूल्यस्वरूपं वस्तु निक्षिप्यते, स निक्षेपः, तस्य प्रवेशः,—स्वायत्तीकरणमित्यर्थः । गोष्ठिककर्म—गवां स्थानं गोष्ठं, तत्सम्बन्धि कर्म, एकस्थानस्थितानां बहूनां गवां भक्षणीययवसादीनां भारग्रहणपूर्वकं तत्समाधानम्; यद्वा,—गोष्ठिककर्म—समाजकर्म, समाजे बहूनां लोकानां समावेशवशात् तेषां सर्वनिष्पत्तिभारग्रहणेन तत्समाधानम् । परिचितग्राहकागमः,—परिचितो हि ग्राहकः क्रेयद्रव्याणां मूल्यं प्रति द्विरुक्तिं न करोति, तस्मात् तत्सकाशे प्रचुरलाभसम्भव इति भावः । मिथ्याक्रयकथनम्—अल्पेन मूल्येन क्रीतं वस्तु मया इदं बहूनां मूल्येन क्रीतमिति ग्राहकसमीपे मृषाकथनम् । कूटतुलामानं—कपटतौलदण्डादिना द्रव्याणां तोलनम् । देशान्तरेति । देशान्तरात्—भिन्नदेशात्, भण्डानां—द्रव्याणाम्; आनयनं, स्वल्पमूल्येनेति भावः ।

---

का सर्वोत्तम साधन कहा जाता है । क्योंकि इसके अतिरिक्त अन्य सभी साधनों द्वारा धन प्राप्त होने के विषय में सन्देह बना रहता है ॥

धन प्राप्त करने के लिए वह व्यापार भी सात प्रकार का होता है जैसे गंध द्रव्यों ( सुगन्धित जड़ी बूटियों ) का व्यवसाय, निक्षेपप्रवेश ( बहुमूल्य वस्तु को अपने पास धरोहर के रूप में रखकर उसके बदले में सूद पर थोड़ा धन देना ), गोष्ठिककर्म ( बहुत सी गायों को एक स्थान में एकत्रित करके उनके दूध आदि का व्यवसाय करना अथवा संघ बनाकर व्यवसाय करना ) परिचित ग्राहकों से धन लाभ करना ( परिचित ग्राहक नियमित होते हैं और वे बारबार मूल्य नहीं पूछते हैं, उनके सामने जो भी मूल्य बताया जाता है, उसी मूल्य पर वस्तु खरीद लेते हैं, इससे अधिक धन मिलता है ), थोड़े मूल्य में खरीदी गई वस्तु का ग्राहक से अधिक मूल्य

पण्यानां गान्धिकं पण्यं किमन्यैः काञ्चनादिभिः ।
यत्रैकेन च यत्क्रीतं तच्छतेन प्रदीयते ॥ १३ ॥
निक्षेपे पतिते हर्म्ये श्रेष्ठी स्तौति स्वदेवताम् ।
निक्षेपी म्रियते तुभ्यं प्रदास्याम्युपयाचितम् ॥ १४ ॥
गोष्ठिककर्मनियुक्तः श्रेष्ठी चिन्तयति चेतसा हृष्टः ।
वसुधा वसुसंपूर्णा मयाऽद्य लब्धा किमन्येन ॥ १५ ॥

---

पण्यानामिति । पण्यानां विक्रेयाणां द्रव्याणां मध्ये, गान्धिकं पण्यं गन्धसम्बन्धिविक्रेयं वस्तु, श्रेष्ठमिति शेषः; अन्यैः काञ्चनादिभिः, पण्यैरिति शेषः, किम् ? काञ्चनादिकं गान्धिकेन तुल्यं नेति भावः । यत्र यतः, एकेन, मूल्येन इति शेषः, यत् गन्धद्रव्यं, क्रीतं तत् शतेन, मूल्येनेति शेषः, प्रदीयते ॥ १३ ॥

निक्षेप इति । हर्म्ये स्वगृहे इति भावः, निक्षेपे पतिते केनचित् निहिते इति यावत्, श्रेष्ठी वणिक्, स्वदेवतां स्वव्यवसायाधिष्ठात्रीं देवतां, स्तौति, निक्षेपी निक्षेप्ता, म्रियते, चेदिति शेषः, तुभ्यम् उपयाचितं प्रदास्यामि; अभिमतेन वस्तुना त्वां पूजयिष्यामीति भावः ॥ १४ ॥

गोष्ठिकेति । गोष्ठिककर्मणि पूर्वोक्ते, नियुक्तः श्रेष्ठी चेतसा हृष्टः सन् चिन्तयति, मया वसुसम्पूर्णा धनपूर्णा, वसुधा पृथ्वी, अद्य लब्धा, अन्येन किम् ? नान्येन मे प्रयोजनमित्यर्थः । गोष्ठिकव्यवहारे एव मया प्रभूतं लभ्यते, अन्यद् भवतु न वा इति भावः । आर्य्या वृत्तम् ॥ १५ ॥

---

बताना, विक्रेय वस्तु को कम तौलना, दूसरे देश से वर्तन आदि वस्तुओं का लाना । कहा भी गया है—

बिक्री करने योग्य वस्तुओं में गन्ध द्रव्य का व्यापार करना, सोने आदि अन्य व्यापारों से अच्छा होता है क्योंकि वह एक में खरीदा जाता है और सौ में बेंचा जाता है ॥ १३ ॥

धरोहर की वस्तु घर में आ जाने पर सेठ अपने कुलदेवता से प्रार्थना करता है कि यदि धरोहर रखने वाला व्यक्ति मर जाय तो मैं आपकी इच्छित वस्तुओं से पूजा करूँगा ॥ १४ ॥

गोष्ठिक कर्म में लगा हुआ सेठ प्रसन्न चित्त से विचार करता है कि अब तो मुझे धन से परिपूर्ण समस्त पृथ्वी ही प्राप्त हो गई है । मुझे अब अन्य वस्तुओं से कोई प्रयोजन नहीं है ॥ १५ ॥

परिचितमागच्छन्तं ग्राहकमुत्कण्ठया विलोक्यासौ ।
हृष्यति तद्धनलुब्धो यद्वत्पुत्रेण जातेन ॥ १६ ॥

अन्यच्च —पूर्णापूर्णे माने परिचितजनवञ्चनं तथा नित्यम् ।
मिथ्याक्रयस्य कथनं प्रकृतिरियं स्यात्किरातानाम् ॥ १७ ॥

द्विगुणं त्रिगुणं वित्तं भाण्डक्रयविचक्षणाः ।
प्राप्नुवन्त्युद्यमाल्लोका दूरदेशान्तरं गताः ॥ १८ ॥

इत्येवं सम्प्रधार्य मथुरागामीनि भाण्डान्यादाय शुभायां तिथौ गुरुजनानुज्ञातः सुरथाधिरूढः प्रस्थितः । तस्य च [1]मङ्गलवृषभौ संजीवक-

---

परिचितमिति । असौ श्रेष्ठी, परिचितं ग्राहकमागच्छन्तम् उत्कण्ठया औत्सुक्येन, विलोक्य तस्य धनलुब्धः सन् पुत्रेण जातेन यद्वत् यथा, हृष्यति, तथा आनन्दमनुभवति । आर्या वृत्तम् ॥ १६ ॥

पूर्णेति । माने पूर्णापूर्णे कदाचित् पूर्णं कदाचित् अपूर्णं, स्वयं द्रव्यक्रये पूर्णं विक्रये अपूर्णमिति भावः; नित्यं सततं, परिचितानां जनानां वञ्चनं प्रतारणम्; तथा मिथ्याक्रयस्य कथनम् इयं किरातानां व्याधानां, प्रकृतिः स्वभावः, स्यात् । आर्य्या वृत्तम् ॥ १७ ॥

द्विगुणमिति । भाण्डानां विक्रेयद्रव्याणां, क्रये विचक्षणाः निपुणाः; लोकाः वणिज इत्यर्थः, उद्यमात् उत्साहात्, दूरदेशान्तरं गताः सन्तः द्विगुणं मूलधनादिति शेषः, वित्तं धनं, प्राप्नुवन्ति, लाभरूपेणेति भावः ॥ १८ ॥

१. मङ्गलवृषभौ—माङ्गलिकवृषौ । गृहोत्पन्नौ—गृहजातौ । धूर्वोढारौ—भारवाहकौ ।

---

परिचित ग्राहक को आते देखकर व्यापारी उसके धन के लोभ की उत्कण्ठा से उसी प्रकार अत्यन्त प्रसन्न हो उठता है, जिस प्रकार लोग पुत्र जन्म से प्रसन्न हो उठते हैं ॥ १६ ॥

खरीदते समय पूरा किन्तु बेंचते समय कम तौलकर प्रतिदिन परिचित ग्राहकों को ठगना और झूठा भाव बतलाना ( खरीद भाव को बढ़ाकर बतलाना )—यह किरातों का ( एक जंगली जाति ) स्वभाव होता है ॥ १७ ॥

बरतनों का क्रय विक्रय करने वाले चतुर व्यापारी दूसरे दूर देशों में जाकर उद्योग द्वारा दूना तिगुना धन प्राप्त कर लेते हैं ॥ १८ ॥

ऐसा निश्चय करके वर्धमान ने मथुरा में बिकने योग्य बर्तनों को लेकर शुभ मुहूर्त में गुरुजनों की आज्ञा से रथ पर बैठकर प्रस्थान किया, घर में

प्रमादालस्यजाड्यानि ख्यापितानि निजानि तैः ॥ ४० ॥
सर्पान् व्याघ्रान् गजान् सिंहान् दृष्ट्वोपायैर्वशीकृतान् ।
राजेति कियती मात्रा धीमतामप्रमादिनाम् ॥ ४१ ॥
राजानमेव संश्रित्य विद्वान् याति परां गतिम् ।
विना मलयमन्यत्र चन्दनं न प्ररोहति ॥ ४२ ॥
धवलान्यातपत्राणि वाजिनश्च मनोरमाः ।
सदा मत्ताश्च मातङ्गाः प्रसन्ने सति भूपतौ ॥ ४३ ॥

---

दुःसेव्याः, इति प्राहुः वदन्ति, तैः, निजानि स्वानि, प्रमादालस्यजाड्यानि ख्यापितानि प्रकटितानि, क्रियन्ते इति शेषः; ये हि प्रमादिनः अलसाः जडाश्च तेषामेवेदृगुक्तिरिति भावः ॥ ४० ॥

सर्पानिति । उपायैः सर्पान् व्याघ्रान् गजान् सिंहान् वशीकृतान् दृष्ट्वा, स्थितानामिति शेषः, अप्रमादिनाम् अवधानवतां, धीमतां बुद्धिमतां जनानां, राजा इति कियती मात्रा भार इत्यर्थः; अनायासेनैव तादृशैः पुरुषैः राजा वशीकर्त्तुं शक्यते प्रति मन्यन्ते इति भावः ॥ ४१ ॥

राजानमिति । विद्वान् जनः, राजानमेव संश्रित्य सेवित्वेत्यर्थः, परां महतीं, गतिम् उन्नतिमित्यर्थः, याति प्राप्नोति । चन्दनं मलयं तदाख्यपर्वतं, विना अन्यत्र न प्ररोहति उद्भवति । अत्र प्राप्तिप्ररोहयोः साधारणधर्मयोः प्रतिबिम्बनात् दृष्टान्तालङ्कारः; तदुक्तं दर्पणे,—"दृष्टान्तस्तु सधर्मस्य वस्तुनः प्रतिबिम्बनम्" (सा० द० १०.५०) इति ॥ ४२ ॥

धवलानीति । भूपतौ प्रसन्ने सति धवलानि श्वेतानि, आतपत्राणि

की अराधना करना ( राजा को प्रसन्न करके उनका कृपा पात्र बनना ) बहुत कठिन है, वे अपनी असावधानी, आलस्य और मूर्खता ही प्रकट करते हैं ॥ ४० ॥

जब सर्प, सिंह, व्याघ्र एवं गज को भी उपायों द्वारा वशीभूत होते देखा जा सकता है तब सावधान रहने वाले बुद्धिमान व्यक्तियों के लिए राजा को अपने अनुकूल बना लेना कोई बड़ी बात नहीं है ॥ ४१ ॥

राजा का ही आश्रय लेकर विद्वान् उच्च पदवी प्राप्त करता है, क्योंकि चन्दन का वृक्ष मलय पर्वत के अतिरिक्त अन्य स्थान पर नहीं उगता है ॥ ४२ ॥

श्वेत छत्र, सुन्दर घोड़े और मतवाले हाथी सर्वदा राजा की प्रसन्नता

करटक आह—'अथ भवान् किं कर्तुमनाः ?' सोऽब्रवीत्—'अद्य अस्मत्स्वामी पिङ्गलको भीतो भीतपरिवारश्च वर्तते। तदेनं गत्वा भयकारणं विज्ञाय 'संन्धि-विग्रह-यान-आसन-संश्रय-द्वैधीभावानामेकतमेन संविधास्ये।'

करटक आह—'कथं वेत्ति भवान् यद्भयाविष्टोऽयं स्वामी ?' सोऽब्रवीत्-ज्ञेयं किमत्र ? यत उक्तं च—

उदीरितोऽर्थः पशुनापि गृह्यते
हयाश्च नागाश्च वहन्ति चोदिताः।

---

छत्राणि, मनोरमा रम्याः, वाजिनः अश्वाः, सदा मत्ताः मदस्राविणः, मातङ्गाः हस्तिनश्च, भुज्यन्ते इति शेशः; राजानुग्रहे नाना सम्पद् भोगः इति भावः॥ ४३॥

१. सन्धीति। सन्धिः,—विरोधिनीरुभयोः सम्मेलनं, विग्रहः,—युद्धं, यानं—शत्रुं प्रति यात्रा, आसनं—समयप्रतीक्षणं, संश्रयः,—दुलवताऽभियुक्तस्य प्रबलाश्रयणं द्वैधीभावः,—बलिनोर्वैरिणोर्मध्ये काकाक्षिवदलक्षिततया स्थितः "इदं राज्यमहश्च तवैव" इत्युभयत्र वाचा आत्मानः समर्पयन् द्वैधीभावेन दुर्गमध्ये अवस्थानं, शत्रुणैव वा सन्धिविग्रहादिहेतोर्दुर्गाश्रयव्यापारः इति एतेषामुपायानाम् एकतमेन—अन्यतमेव, योऽत्रयुज्यते तेनेति भावः; संविधास्ये—संविधानं करिष्यामि।

उदीरित इति। उदीरितः स्पष्टमुच्चारितः, अर्थः विषयः पशुनाऽपि गृह्यते बुध्यते हया अश्वाश्च, नागाः हस्तिनश्च, नोदिता चालिता, संज्ञा से ही प्राप्त होते हैं॥ ४३॥

करटक ने कहा—"तो आप क्या करना चाहते हैं ?" उस (दमनक) ने कहा—"स्वामी पिंगलक इस समय सपरिवार भयभीत दिखाई पड़ता है। अतः उसके पास जाकर तथा उसके भय का कारण जानकर संधि, विग्रह (युद्ध), यान (शत्रु पर चढ़ाई करने के लिए प्रस्थान), आसन (अपना बल बढ़ाते हुए समय की प्रतीक्षा करना), संश्रय (प्रबल शत्रु के विरुद्ध अन्य शक्तिशाली राजा का आश्रय लेना) (और) द्वैधी भाव (दो शक्तिशाली शत्रुओं से मिलकर रहना) नाम की छः नीतियों में से किसी एक का सहारा लूँगा।"

करटक ने कहा—"आप यह कैसे जानते हैं कि स्वामी भयभीत हैं।" उसने कहा—"इसे जानने में क्या रखा है ? इसीलिए कहा भी गया है—

**कही हुई बात का अर्थ तो पशु भी जान जाता है; प्रेरणा करने पर घोड़े**

अनुक्तमप्यूहति पण्डितो जनः परेङ्गितज्ञानफला हि बुद्धयः ॥ ४४ ॥

तथा च मनुः—आकारैरिङ्गितैर्गत्या चेष्टया भाषणेन च ।
नेत्रवक्त्रविकारैश्च लक्ष्यन्तेऽन्तर्गतं मनः ॥ ४५ ॥

तदद्यैनं भयाकुलं प्राप्य स्वबुद्धिप्रभावेण निर्भयं कृत्वा वशीकृत्य च निजां 'साचिव्यपदवीं समासादयिष्यामि ।' करटक आह—'अनभिज्ञो भवान् सेवाधर्मस्य, तत्कथमेनं वशीकरिष्यसि ?' सोऽब्रवीत्—'कथमहं सेवानभिज्ञः ? मया हि तातोत्सङ्गे क्रीडताभ्यागतसाधूनां नीतिशास्त्रं पठतां मुखात् यच्छ्रुतं सेवाधर्मस्य सारभूतं तद् हृदि स्थापितम् । श्रूयताम तच्चेदम्—

---

प्रापिता वा, वहन्ति गच्छन्तीत्यर्थः, पण्डितः प्राज्ञो जनः अनुक्तम् अकथितमपि अर्थम्, ऊहति तर्केण बुध्यते । हि यतः, बुद्धयः परेङ्गितज्ञानफलाः परेषाम् इङ्गितज्ञानं सङ्केतबोधः, फलं यासां तथाविधाः । सामान्येन विशेषसमर्थनरूपोऽयमर्थान्तरन्यासोऽलङ्कारः । यदुक्तं दर्पणे,—"सामान्यं वा विशेषेण विशेषस्तेन वा यदि । कार्य्यञ्च कारणेनेदं कार्य्येण च समर्थ्यते । साधर्म्येणेतरेणार्थान्तरन्यासोऽष्टधा ततः ॥" इति । वंशस्थविलं वृत्तम् ॥ ४४ ॥

आकारैरिति । आकारैः अवयवैः, विषादप्रसादभावापन्नैरिति भावः; इङ्गितैः अभिप्रायव्यञ्जकशारीरिकचेष्टाविशेषैः, गत्या गमनेन, चेष्टया क्रियया, भाषणेन कथनेन च तथा नेत्रयोः लोचनयोः, वक्त्रस्य मुखस्य च, विकारैः विकृतभावैः, अन्तर्गतं मनः मानसो भावः इत्यर्थः, लक्ष्यते प्रतीयते ॥ ४५ ॥

१. साचिव्यपदवीं—मन्त्रिपदम् । सामासादयिष्यामि—लप्स्ये ।

---

और हाथी भी बोझा ढोने का काम करते हैं। फिर पंडित लोग तो बिना कही हुई बात को भी जान लेते हैं क्योंकि उनकी बुद्धि दूसरों के मानसिक भावों को जानने वाली होती है ॥ ४४ ॥

और मनु ने भी कहा है—आकृति, संकेत, चाल, (चलने का ढंग), चेष्टा, भाषण तथा नेत्र और मुख में होने वाले विकार (परिवर्तन) से मन के भीतर की बातें जानी जाती हैं ॥ ४५ ॥

इसलिए भयभीत स्वामी के पास जाकर अपनी बुद्धि के प्रभाव से उसे निर्भय करके और इस प्रकार उसे अपने वश में करके फिर अपने मंत्रित्व के पद को प्राप्त कर लूँगा।" करटक ने कहा—"आप सेवाधर्म तो जानते नहीं हैं, फिर कैसे उसे वश में करेंगे ?" उसने कहा—मैं सेवा से अनभिज्ञ कैसे हूँ ? पिता की गोद में खेलते हुए मैंने आने वाले साधुओं के मुख से जो नीतिशास्त्र सुना है, उसमें से सेवाधर्म के तत्व को मैंने अपने हृदय में भली भाँति बैठा लिया है। सुनिये, वह (तत्व) यह है—

सुवर्णपुष्पितां पृथ्वीं विचिन्वन्ति नरास्त्रयः ।
शूरश्च कृतविद्यश्च यश्च जानाति सेवितुम् ॥ ४६ ॥
सा सेवा या प्रभुहिता ग्राह्या वाक्यविशेषतः ।
आश्रयेत्पार्थिवं विद्वांस्तद्द्वारेणैव नान्यथा ॥ ४७ ॥
यो न वेत्ति गुणान् यस्य न तं सेवेत पण्डितः ।
न हि तस्मात् फलं किंचित्सुकृष्टादूषरादिव ॥ ४८ ॥
द्रव्यप्रकृतिहीनोऽपि सेव्यः सेव्यगुणान्वितः ।

---

सुवर्णेति । शूरः विक्रमी पुरुषश्च, कृतविद्यः विद्वांश्च, यश्च सेवितुं जानाति स च, एते त्रयो नराः सुवर्णपुष्पितां सञ्जातसुवर्णपुष्पां, पृथ्वीं विचिन्वन्ति सङ्गृह्णन्ति, लभन्ते इत्यर्थः; सर्वसम्पदमधिगच्छन्तीति फलितार्थः ॥ ४६ ॥

सेति । या प्रभुहिता प्रभोर्हितकारिणी, मनोरञ्जनी इत्यर्थः, सा एव सेवा, सा च वाक्यविशेषतः प्रभोर्वाक्यविशेषात्, ग्राह्या अनुमेया, विद्वान् जनः तद्द्वारेणैव प्रभोर्हितकरसेवाद्वारेणैव पार्थिवम् आश्रयेत्, अन्यथा अन्येन प्रकारेण, न ॥ ४७ ॥

य इति । यः यस्य गुणान् स्वभावानित्यर्थः, न वेत्ति, स पण्डितः, चेदिति शेषः, तम् अविदितस्वभावं प्रभुमिति भावः, न सेवेत नाश्रयेत् । हि यतः, सुकृष्टात् ऊषरात् क्षारभूमेरिव, तस्मात् तादृशप्रभोः, किञ्चित् किमपि, फलं न, भवतीति शेषः ॥ ४८ ॥

द्रव्येति । सेव्यस्य सेवनीयस्य, ये गुणाः दयादाक्षिण्यादयः, तैरन्वितः युक्तः,

---

वीर, विद्वान् और स्वामी सेवा के मर्मज्ञ—ये तीन प्रकार के पुरुष ही सोने के फल से फूली हुई पृथ्वी को प्राप्त करते हैं अर्थात् उपरोक्त तीन प्रकार के लोग ही संपत्ति-शाली बनते हैं ॥ ४६ ॥

सेवा वही है जो स्वामी का कल्याण करने वाली हो और वह स्वामी की उक्ति से ही (आदेश से) जानी जाती है ( अर्थात् स्वामी कैसी सेवा चाहता है यह उसके आदेश से मालूम हो जाता है । अतः विद्वान् पुरुष को चाहिए कि (स्वामी की आज्ञा के द्वारा) राजाश्रय ग्रहण करे, इसके अतिरिक्त और कोई उपाय नहीं है ॥ ४७ ॥

विवेकी मनुष्य को ऐसे स्वामी की सेवा नहीं करनी चाहिए जो स्वामी सेवक के गुणों की जानकारी न रखता हो अर्थात् जो गुणग्राही न हो । क्योंकि जैसे ऊसर भूमि को भली भाँति जोतने बोने पर भी अन्न पैदा नहीं होता उसी प्रकार ऐसे स्वामी की सेवा से भी कोई फल नहीं मिलता ॥ ४८ ॥

धनसम्पत्ति एवं परिवार से रहित किसी व्यक्ति में यदि सेव्यगुण ( दया,

भवत्याजीवनं तस्मात् फलं कालान्तरादपि ॥ ४९ ॥
अपि स्थाणुवदासीनः शुष्यन्परिगतः क्षुधा ।
न त्वेवानात्मसम्पन्नाद् वृत्तिमीहेत पण्डितः ॥ ५० ॥
सेवकः स्वामिनं द्वेष्टि कृपणं परुषाक्षरम् ।
आत्मानं किं स न द्वेष्टि सेव्यासेव्यं न वेत्ति यः ॥ ५१ ॥
यमाश्रित्य न विश्रामं क्षुधार्ता यान्ति सेवकाः ।
सोऽर्कवन्नृपतिस्त्याज्यः सदा पुष्पफलोऽपि सन् ॥ ५२ ॥

---

प्रभुरिति शेषः, द्रव्यप्रकृतिहीनोऽपि, धनजनरहितोऽपि, सेव्यः; यतः कालान्तरादपि समयान्तरं प्राप्येत्यर्थः, तस्मात् प्रभोः, आजीवनं जीवनोपायरूपं, फलं भवति ॥ ४९ ॥

अपीति । पण्डितः प्राज्ञो जनः, क्षुधा बुभुक्षया, परिगतः आक्रान्तः, क्षुधितः इत्यर्थः, अत एव शुष्यन् आहाराभावेन शोषं गच्छन्, स्थाणुवत् शाखापत्रादिरहितशुष्कतरुवत्, आसीनः उपविशन् अपि, तिष्ठेदिति शेषः; तथाऽपि अनात्मसम्पन्नात् आत्मानात्मविवेक शून्यात्, प्रभोरिति शेषः, वृत्तिं जीविकां; न त्वेव ईहेत चेष्टेत, लब्धुमिति शेषः ॥ ५० ॥

सेवक इति । यः सेवकः भृत्यः, सेव्यासेव्यं न वेत्ति न जानाति, केवलं कृपणं परुषाक्षरं कर्कशभाषिणं; स्वामिनं द्वेष्टि निन्दति, स किम् आत्मानं न द्वेष्टि ? [ शिरश्चालने नञ् ] अपि तु द्वेष्ट्येव । सेव्यासेव्यविवेकपूर्वकमेव सेवाप्रवृत्तिरुचिता, तदविवेकेन सेवाप्रवृत्तौ स्वस्यैव निन्दा उचितेति भावः ॥ ५१ ॥

यमिति । सेवकाः भृत्याः, यं प्रभुमाश्रित्य क्षुधार्त्ताः सन्तः, अपीति शेषः, विश्रामं

---

उदारता, दानशीलता आदि ) वर्तमान हों, तो उसकी सेवा अवश्य करनी चाहिए । क्योंकि उससे कालान्तर में भी जीवन पर्यन्त ( अथवा आजीविका रूप ) फल की प्राप्ति होती रहती है ॥ ४९ ॥

कृत्याकृत्य के निर्णय करने में निपुण व्यक्ति आहार के अभाव में सूख कर ठूँठे (डाली से पत्ते रहित) पेड़ की तरह भले ही स्थित रहे किंतु उसे आत्मज्ञान से हीन अज्ञानी स्वामी की सेवा नहीं ही करनी चाहिए ॥ ५० ॥

जो सेवक अपने कृपण (कंजूस) तथा कठोर भाषण करने वाले ( गाली देने वाले ) स्वामी की निन्दा करता है, क्या वह अपनी निन्दा नहीं करता ? क्योंकि ( इसमें स्वामी का क्या दोष ? ) वह तो स्वयं यह ज्ञान नहीं रखता कि कौन सेव्य (सेवा करने योग्य) है और कौन असेव्य ( सेवा न करने योग्य ) है ॥ ५१ ॥

जिस स्वामी (राजा) का आश्रय लेकर भी भूख से पीड़ित सेवक विश्रान्ति न

राजमातरि देव्यां च कुमारे मुख्यमन्त्रिणि।
पुरोहिते प्रतीहारे सदा वर्तेत राजवत् ॥ ५३ ॥
जीवेति प्रब्रुवन् प्रोक्तः कृत्याकृत्यविचक्षणः।
करोति निर्विकल्पं यः स भवेद्राजवल्लभः ॥ ५४ ॥
प्रभुप्रसादजं वित्तं सुप्राप्तं यो निवेदयेत्।
वस्त्राद्यं च दधात्यङ्गे स भवेद्राजवल्लभः ॥ ५५ ॥

---

न यान्ति न प्राप्नुवन्ति, उदरभरणं विना अविश्रामं प्रभुकार्य्यं कुर्वन्तीत्यर्थः, सः नृपतिः सदापुष्पफलः धनजनसमृद्धोऽपीति भावः, सन्, सदापुष्पफलः अर्कवत् तदाख्यवृक्षः ("आकन्द" इति भाषा) इव, त्याज्यः; यथा अर्कवृक्षः सदा पुष्पफलसमन्वितोऽपि लोकैर्नाद्रियते, तथा तादृशः प्रभुः अपि न सेव्यते इति भावः ॥ ५२ ॥

साम्प्रतं राजपरिजनानामपि सेव्यत्वमाह—राजेति। राजमातरि, देव्यां राजमहिष्यां, कुमारे राजपुत्रे, मुख्यमन्त्रिणि प्रधानसचिवे, पुरोहिते तथा प्रतीहारे दौवारिके, सदा राजवत् वर्त्तेत विशिष्टसम्माननां कुर्य्यात् इत्यर्थः ॥ ५३ ॥

जीवेति। यः कृत्याकृत्यविचक्षणः कार्य्याकार्य्यज्ञः भृत्यः, प्रोक्तः आज्ञप्तः सन्, जीव आयुष्मान् भव, ("जो हुकुम" इति हिन्दीभाषा) इति प्रब्रुवन् वदन्, निर्विकल्पम् अविचारितं यथा तथा, करोति राजाज्ञां प्रतिपालयति, स राजवल्लभः राजप्रियः, भवेत् ॥ ५४ ॥

प्रभुप्रसादजमिति। यः प्रभोः प्रसादात् जातम् अनुग्रहलब्धमित्यर्थः, वित्तं धनं; सुप्राप्तं यथेष्टं प्राप्तम्, इति निवेदयेत् राजसमीपे प्रकाशयेदित्यर्थः, तथा वस्त्राद्यं वसनाभरणादिकं, प्रभुप्रसादलब्धमिति शेषः, अङ्गे दधाति स राजवल्लभः भवेत् ॥ ५५ ॥

---

प्राप्त कर सके, धन जन संपन्न होते हुए भी वह राजा फूल फल से युक्त मदार के वृक्ष के समान त्याज्य होता है ॥ ५२ ॥

राज सेवक को चाहिए कि वह राजमाता, राजकुमार, पटरानी, मुख्यमन्त्री, पुरोहित और द्वारपाल के प्रति सर्वदा राजा के समान ही व्यवहार करे ॥ ५३ ॥

कृत्याकृत्य का निर्णय करने में कुशल जो सेवक स्वामी की आज्ञा सुनते ही 'जैसी देव की आज्ञा'—इस प्रकार आदर के साथ कहकर बिना ननु नच किए ही उसका पालन करता है, वही राजा का प्रियपात्र बनता है ॥ ५४ ॥

जो सेवक राजा की कृपा से प्राप्त धन से संतुष्ट हो जाता है तथा उसके दिए हुए वस्त्र आदि को उसके सामने ही शरीर पर धारण कर लेता है वही राजा का प्रिय पात्र बनता है ॥ ५५ ॥

<sup></sup>

'स तु तस्य नखकुलिशालंकृतं दक्षिणपाणिमुपरि दत्त्वा मानपुरःसरमुवाच—'अपि शिवं भवतः ? कस्माच्चिराद् दृष्टोऽसि' ? दमनक आह—"न किंचिद्देवपादानामस्माभिः प्रयोजनम् । 'परं भवतां प्राप्तकालं वक्तव्यम्, यत उत्तममध्यमाधमैः सर्वैरपि राज्ञां प्रयोजनम् । उक्तं च—

दन्तस्य निष्कोषणकेन नित्यं कर्णस्य कण्डूयनकेन वाऽपि ।
तृणेन कार्यं भवतीश्वराणां किमङ्ग ! वाग्घस्तवता नरेण ? ॥ ७७ ॥

---

१. सः,—पिङ्गलकः । तस्य—दमनकस्य । नखेति । नखाः कुलीशानीव वज्राणीव; तैः अलङ्कृतम् । उपरि, अङ्गस्येति शेषः । मानपुरःसरं—समादरपूर्वकम् ।

२. अपीति—प्रश्नसूचकमव्ययम् । शिवं—कुशलम् । चिरात्—दीर्घकालात् परम् ।

३. न किञ्चिदिति । अस्मासु देवपादानां प्रयोजनाभावात् चिरात् दर्शनमिति भावः ।

४. परं—किन्तु । प्राप्तकालं—कालोचितं, किञ्चिदित्यध्याहार्य्यम् ।

दन्तस्येति । दन्तस्य निष्कोषणकेन दन्तान्तःप्रविष्टवस्तुनिःसारकेण, ("खड्के इति यस्य प्रसिद्धिः) दन्तघर्षकेण वा, वा अथवा, कर्णस्य कण्डूयनकेन कण्डूयनकारिणा, तृणेनापि ("काणखुन्की" इति प्रसिद्धेनेति यावत्) नित्यं सततम्, ईश्वराणां प्रभूणां, कार्य्यं प्रयोजनं, भवति । अङ्गेति सम्बोधनसूचकमव्ययं, भोः ! इत्यर्थः । वाग्घस्तवता वचनकरविशिष्टेन, नरेण मनुष्येण, किम् ? यदा जडेन तृणेनापि प्रभूणां प्रयोजनसिद्धिः दृश्यते तदा चेतनेन नरेण तत्सिद्धिविषये किं वक्तव्यम् ? तस्मादस्माकं प्रयोजनमवश्यं स्वीकार्य्यमिति भावः । अत्र कार्य्यकारक-

---

पहुँचकर बताए हुए आसन पर उस (पिङ्गलक) को प्रणाम करके उसकी आज्ञा से बैठ गया । उस (पिङ्गलक) ने वज्र के समान नखों से सुशोभित दाहिने हाथ को दमनक के सिर पर रखकर आदर के साथ कहा कि आप कुशल पूर्वक हैं न । आप बहुत दिनों के बाद कैसे दिखाई पड़े ? दमनक ने कहा—यद्यपि श्रीमान् का अब मुझसे कोई भी प्रयोजन नहीं किन्तु मैं आप से कुछ समयोचित बात करना चाहता हूँ क्योंकि उत्तम, मध्यम, अधम सभी प्रकार के मनुष्यों से राजाओं का प्रयोजन रहता है । कहा भी गया है—

दाँत खोदने और कान खुजलाने वाले तृण से भी राजाओं को नित्य ही काम पड़ता है फिर वाणी और हाथ पैर आदि अङ्गों से युक्त मनुष्य की तो बात ही नहीं है ॥ ७७ ॥

तथा वयं देवपादानाम[1]न्वयागताः भृत्या आपत्स्वपि पृष्ठगामिनो यद्यपि स्वमधिकारं न लभामहे, तथाऽपि देवपादा[2]नामेतद्युक्तं न भवति। उक्तं च—

स्थानेष्वेव नियोज्यन्ते भृत्याश्चाभरणानि च।
न हि चूडामणिः पादे प्रभवामीति बध्यते ॥ ७८ ॥

यतः—अनभिज्ञो गुणानां यो न भृत्यैरनुगम्यते।
धनाढ्योऽपि कुलीनोऽपि क्रमायातोऽपि भूपतिः ॥ ७९ ॥

---

तया कथितात् तृणरूपात् वस्तुनः, द्रव्यत्वरूपसामान्यधर्मेण तत्सदृशस्य नरस्य निषेध-श्रुतेः परिसङ्ख्याऽलङ्कारः। उपजातिः वृत्तम् ॥ ७७ ॥

१. अन्वयागताः—कुलक्रमागताः। स्वमधिकारं—निजामात्यपदम्।

२. एतत्—सर्वथा निराकरणमिति भावः।

स्थानेष्विति। भृत्याश्च आभरणानि च स्थानेषु, योग्येष्विति शेषः; एव नियोज्यन्ते सन्निवेश्यन्ते, प्रभवामि प्रभुरहमिति, मत्वेति शेषः। [ अत्र प्रभावान् इति पाठः समीचीनतया प्रतिभाति। उज्ज्वलकान्तिः इति हेतोरित्यस्यार्थः ] चूडामणिः शिरोरत्नं, माननीयो जनश्चेति ध्वनिः, पादे चरणे, न हि बध्यते धार्य्यते, केनापीति शेषः। यदि चाहं स्वाधिकारं न लभे, तथाऽपि सर्वथा मत्परित्यागो नोचित इति भावः। अत्र प्रस्तुतस्य भृत्यस्य अप्रस्तुतस्य चाभरणस्य एकनियोजन-क्रियाऽभिसम्बन्धात् दीपकालङ्कारः, अपि च भृत्यानां गम्यचूडामणिसाम्यानां योग्य-स्थाननियोगरूपैकस्यैव धर्मस्य "न बध्यते" इति अयोग्यस्थानबन्धनाभावरूपत्वेन पृथक्तया निर्द्देशात् वैधर्म्येण प्रतिवस्तूपमाऽलङ्कारः; तयोश्च परस्परसापेक्षतया अवस्थानात् सङ्करः ॥ ७८ ॥

अनभिज्ञ इति। यः भूपतिः, धनाढ्योऽपि कुलीनोऽपि क्रमायातः कौलिकोऽपि सन्, गुणानाम् अनभिज्ञः अगुणज्ञ इत्यर्थः, स भृत्यैः न अनुगम्यते न सेव्यते, अगुण-ग्राहित्वात् तत्सेवनमकिञ्चित्करमिति भावः ॥ ७९ ॥

---

हम श्रीमान् के वंश क्रमागत अनुचर हैं और आपत्ति में भी आप ही के अनुगामी हैं। यद्यपि इस समय मैं अपने अधिकार पद से वंचित हूँ फिर भी श्रीमान् को यह (मेरी उपेक्षा) उचित नहीं है। कहा भी गया है—

सेवकों और आभूषणों को उचित स्थान पर ही प्रतिष्ठित करना चाहिए। क्योंकि मैं स्वामी या समर्थ हूँ, ऐसा सोचकर कोई ( सिर पर धारण करने योग्य) चूड़ामणि को पैरों में नहीं बाँधता है ॥ ७८ ॥

क्योंकि–विपुल कोष से सम्पन्न कुलीन एवं वंशक्रमागत होते हुए भी जो राजा ( अपने सेवकों के ) गुणों से अनभिज्ञ होता है, सेवक उसका साथ नहीं देते हैं ॥ ७९ ॥

उक्तं च—असमैः समीयमानः समैश्च परिहीयमाणसत्कारः ।
धुरि यो न युज्यमानस्त्रिभिरर्थपतिं त्यजति भृत्यः ।। ८० ।।

यच्चाविवेकितया राजा भृत्यानुत्तमपदयोग्यान् हीनाधमस्थाने नियोजयति, न ते तत्रैव तिष्ठन्ति, तत् भूपतेर्दोषो न तेषाम् । उक्तं च—

कनकभूषणसंग्रहणोचितो यदि मणिस्त्रपुणि प्रतिबध्यते ।
न स विरौति न चापि स शोभते भवति योजयितुर्वचनीयता ।। ८१ ।।

यच्च स्वाम्येवं वदति 'चिराद् दृश्यते', तदपि श्रूयताम्—

---

असमैरिति । यः भृत्यः, असमैः अतुल्यैः, भृत्यैरिति भावः; समीयमानः समीक्रियमाणः, समैः तुल्यगुणविशिष्टैश्च, भृत्यैरिति शेषः, परिहीयमाणः निराक्रियमाणः, सत्कारः समादरः यस्य तादृशः, तथा धुरि कार्य्यभारे, न युज्यमानः, स त्रिभिः, एतैः दोषैरिति शेषः, अर्थपतिं प्रभुं, त्यजति । आर्य्या वृत्तम् ।। ८० ।।

ते—हीनाधमस्थाननियोजिता भृत्या इत्यर्थः, तत्रैव—प्रभुनिर्दिष्टे स्थाने इत्यर्थः, न तिष्ठन्ति ? किमिति शेषः, अपि तु तिष्ठन्त्येव, परं तत् भूपतेः प्रभोरेव, दोषः ।

कनकेति । कनकभूषणे स्वर्णालङ्कारे, यत् सङ्ग्रहणं सङ्घटनं, संयोजनमित्यर्थः, तत्र उचितः योग्यः, मणिः रत्नं, यदि त्रपुणि निकृष्टधातुविशेषे, "सीसके" इति यावत्, प्रतिबध्यते संयुज्यते, तदा स मणिः, न विरौति न शब्दायते, नापि स शोभते च, किन्तु योजयितुः योग्यायोग्यविचाराक्षमस्य योजकस्य, तथाकर्त्तुरित्यर्थः, वचनीयता निन्दा, भवति । द्रुतविलम्बितं वृत्तम् ।। ८१ ।।

---

कहा भी है—जो राजा किसी योग्य सेवक की समानता उससे निम्न कोटि के अनुचर से करता है या उसे उसकी कोटि के सेवकों से कम सम्मान देता है या उसे विशिष्ट कार्यों में नहीं नियुक्त करता है, तो सेवक उक्त तीनों कारणों से राजा का परित्याग कर देता है ।। ८० ।।

जो राजा अपने अविवेक के कारण उत्तम पद के योग्य सेवकों को हीन या मध्यम कोटि के पद पर नियुक्त करता है तो सेवक उस पद पर स्थिर नहीं होता है । इसमें राजा का ही दोष है, सेवकों का नहीं । कहा भी गया है—

सोने के आभूषणों में जड़ी जाने वाली मणि यदि (किसी के द्वारा) राँगे जैसी निकृष्ट धातु में जड़ दी जाय तो वह न तो क्रन्दन ही करती है (यह कहकर रोती नहीं है कि हमें अनुपयुक्त स्थान में क्यों रखा गया) न शोभा ही बढ़ाती है । हाँ, इससे लोग उस स्थान में स्थापित करने वाले की ही निन्दा करते है ।। ८१ ।।

और जो स्वामी यह कहते हैं कि बहुत दिनों के बाद दिखाई दिए हो, तं

सव्यदक्षिणयोर्यत्र विशेषो नास्ति हस्तयोः ।
कस्तत्र क्षणमप्यार्यो विद्यमानगतिर्भवेत् ? ।। ८२ ।।

काचे मणिर्मणौ काचो येषां बुद्धिर्विकल्पते ।
न तेषां सन्निधौ भृत्यो नाममात्रोऽपि तिष्ठति ।। ८३ ।।

परीक्षका यत्र न सन्ति देशे नार्घन्ति रत्नानि समुद्रजानि ।
आभीरदेशे किल चन्द्रकान्तं त्रिभिर्वराटैर्विपणन्ति गोपाः ।। ८४ ।।

---

सव्येति । यत्र यस्मिन् देशे, सव्यदक्षिणयोः वामदक्षिणयोः, हस्तयोः विशेषः भेदः, नास्ति, तत्र तस्मिन् देशे, कः आर्य्यः साधुः, विद्यमानगतिः उपायवान् सन्, [ मतिरिति पाठे—सुबोधः इति वा ] क्षणमपि वसेत् ? न कोऽपि इत्यर्थः । निरुपायैः अवश्यं वस्तव्यमेवेति ध्वनिः ।। ८२ ।।

काचे इति । येषां काचे मणिः, मणौ काचः इत्येवं प्रकारा बुद्धिः विकल्पते विरुद्धं कल्पते, परिवर्त्तते वा, उत्कर्षापकर्षज्ञानं येषां नास्तीति भावः; तेषां सन्निधौ नाममात्रोऽपि केवलं भृत्य इति नाम्ना परिचितः कीदृशोऽपि, भृत्यः न तिष्ठति; योग्यायोग्यभृत्यस्य का कथा ? तादृशप्रभुसन्निधौ कोऽपि न तिष्ठतीति फलितार्थः ।। ८३ ।।

परीक्षका आह । यत्र देशे परीक्षकाः सदसद्विचारकाः, न सन्ति, तत्र समुद्रजानि महामूल्यानीति भावः, रत्नानि, न अर्घन्ति न मूल्यमर्हन्तीत्यर्थः । किलेति वार्त्तायां, श्रूयते इत्यर्थः, आभीरदेशे गोपजनपदे, गोपाः त्रिभिः वराटैः कार्षापणैः, चन्द्रकान्तं मणिं, विपणन्ति क्रीणन्ति विक्रीणते च । उपजातिः वृत्तम् ।। ८४ ।।

---

उसे भी सुनिए ।

जिस राजा के यहाँ बाएँ दाएँ हाथ ( प्रतिकूल, अनुकूल सेवकों ) का विचार नहीं होता अर्थात् दोनों को समान ही समझा जाता है, वहाँ देश काल का ज्ञाता कोई भी चतुर नीतिज्ञ क्षण भर भी रहना नहीं चाहता है ।। ८२ ।।

जिनकी ( जिन राजाओं की ) बुद्धि मणि में काँच और काँच में मणि की कल्पना करती है । अर्थात् जो अनुपयुक्त सेवक में उपयुक्तता तथा उपयुक्त सेवक में अनुपयुक्तता का आरोप करता है, ऐसे राजाओं के पास नाममात्र के लिए भी सेवक नहीं रहते हैं ।। ८३ ।।

जिस देश में परीक्षक ( सदसद् विवेकी ) नहीं होते वहाँ समुद्र से उत्पन्न उत्तम रत्नों का उचित मूल्य नहीं लगाया जाता है । जैसे आभीर देश में ग्वाले चन्द्रकान्त मणि को तीन कौड़ी में खरीदते बेचते हैं ।। ८४ ।।

